hub of militants' activity.

Even during these long eleven years my son Avinash, who is a student of Army School, Batwara, has been going to School regularly. He puts same Saffron (Kesar) **TILAK.** With Swami Ji's blessings, he has never come across any problem. He doesn't stay at home when calls for hartal and bandh is given by different organizations in Srinagar.

So my humble request to all my brothers and sisters is to follow the commands of our Master, our Lord and apply **TILAK** regularly.

---

**Jai Gurudev**

### Spare the lamb

To whet your appetite and tickle your buds
Why should
A poor lamb be assaulted
Tormented and killed
With eyes full of lust
And watery mouth
The killer hand that does not shake
Just seals the animals fate
A sin it indeed is
But a crime it should be
To nab and immobilize
And cut a lifeline out
We know it can't speak
We know it is weak
By overpowering the helpless
Do we become men?
My dear brother
Nature abounds
In vegetarian treasures
And sinless leisures
Taking a life
Can never make you stronger
Or recover faster
Or live a second longer

*Dr Anusheel Munshi*

# भारतमातृ - संदेशः

## The Message Of Bharat Mata.

रचयिताः - डॉ० बी० एन० कल्ला

By : Dr. B.N. Kalla. Shastri

१. अहो! सुन्दरमुद्यानं कुङ्कमपुष्पवासितम्।
वसन्मनौं कथं नष्टं झज्झावातेन सांप्रतम्।।

Alas : how the beautiful garden fragrant with saffron flowers got spoiled in spring by the storm.

२. कीदृशी वाटिका रम्या पुष्पमालाविभूषिता।
अनभ्रवज्रपातेन शोभा ह्यस्या अपाहृता।।

Alas : how the beauty of beautiful garden decorated with the garlands of the flowers suddenly withered due to bolt from the blue.

३. लज्जां वहति वै माता भारतस्य प्रतिष्ठिता।
दृष्ट्वा कुकृत्यं लोकानां कुमार्गगामिनां खलु।।

Bharat Mata feels ashamed at the misdeeds of the evil doors.

४. सन्ति मे केचन पुत्रा आतङ्कवादतत्पराः।
निर्दोषान्ते जनान् घ्नन्ति विभिन्नक्षेत्रसंस्थितान्।।

And how some of my sons given to terrorist deeds trouble and torture the innocent in different areas.

५. लक्ष्यहीना दिशाहीना अटन्ति घातकाः सदा।
छविं कुर्वन्ति मलिनां निजकुत्सितकर्मनिः।। भिः

These directionless and aimless assassins are seen roaming about every day and are spoiling their image through their heinous crimes.

६. हिंसक रक्तपातेन दूयते मे मनः सदा।
कुरुध्वं तादृशं कार्यं प्राणिनामार्त्तिनाशनम्।।

My mind is pained by the right of violence and bloodshed, so shun the path of violence and work for the welfare of the mankind.

७. बुद्धाशकयोः सन्देशं साकारं कुरुत सदा।
स्वतंत्रभारत देशं मानवधर्म रक्षके।।

From time immemorial India has been protecting the MANAVA DHARMA (the religion of humanity). Act upon the message of

Lord Buddha and the emperor Ashoka.

८. वादयत पुनः शंखं शान्तिनरदप्रदायकम्।
राष्ट्रस्य हि विकासाय धर्मस्य रक्षणाय च।।

For the development of the nation and the protection of Dharma below the bugle of peace once again.

९. क्वगतो दिव्य सन्देशः, अभयः प्राणदायक। दायकः,
ऋषीणाञ्चैव मुनीनां सज्ज्ञानस्य प्रदायकः।।

Where has gone the divine message of non violence preached by seers and sages who imarted pure knowledge and fearlessness.

१०. प्रज्वालयत चै दीप मज्ञान तमहारकम्।
मङ्गलदायकं सर्वं सन्मार्गं दर्शकं खलु।।

Light the candle of knowledge to remove the darkness of ignorance, showing the righteous path to all.

११. ज्योतिरेकं हि सर्वत्र व्यापकं शाश्वतं सदा।
ब्रह्माण्डे भाति तज्ज्योति रेकस्य परब्रह्मणः।।

Only the eternal and omnipresent effulgence of Parabrahman– the absolute iluminates the whole cosmos.

१२. दिक्कालाद्यनवच्छिन्नमनन्तममरं तथा।
निर्विकारमनादिश्च च अलौकिकं स्थिरं सदा।।

That effulgence shines beyond the conditions of time and space. That is infinite immutable eternal and unique.

१३. न निर्वाणंञ्च तद्याति युगे युगे कदाचन।
जगत्प्रलयकालेऽपि सर्वदा वै प्रकाशते।।

That unique effulgence does not extinguish in any epoch. Even on the dooms day it shines every where.

१४. ज्योतिर्नैदंजरूपं नित्यं प्रकाशदायकम्।
चैतन्यं शुद्धरुपञ्च ब्रह्मरूपं सदाचलम्।।

It is not unconscious but is always enlightening, it is Brahma-rupa, full of take conciousness and eternal.

१५. शिवरूपं शक्तिरूपं चित्स्वरूपं तथैव च।
प्रकाशविमर्शरूप मानन्दरूपकं सदा।।

That effulgence is shivaropa, shaktiropa, and chitswaropa. That form is Prakasha (consciousness) and Vimarsha (awareness).

१६. भातीदं समरूपं वै सर्वप्राणिबु सर्वदा।
क्रिद्यते नैव शस्त्रेण नक्लेदयति वारिणा।।
This universal effulgence shines always equally among all human beings. Water cannot wet it and weapons cannot cut it.

१७. वातेन कम्पते नेदं बध्यते नैव केनचित्।
अजन्माखण्डरूपञ्च विश्वोत्त्तीर्णं सदा ननु।।
The wind can not shake it and it can not be bound by any one. It is birthless and indivisible.

१८. अलौकिकमनादिञ्च अन्वाख्यातं महर्षिभिः।
मायातीतं गुणातीतं कालातीतं तथैव च।।
It is said to be unique begning less, (Mayatita) (beyond Maya) Gunatita (beyond the Gunas) and Kalatita (beyond time).

१९. विश्वमयमिदं ज्ञेयं सूक्ष्मरूपं सनातनम्।
नेदं भास्करसदृशं न शीतांशुसमं तथा।।
It pervades the whole universe and the light of the moon and the sun bear no comparison to it. It is subtle and eternal.

२०. मुनिभिः कथितं वाक्यं स्मरणीयं सदा खलु।
इदं वाक्यं महावाक्यं जनकल्याणकारकम्।
This utterance of the wise is worth remembering for ever. The Upanishadik utterance (Mahavakya) is the bestower of good to all.

२१. भेदभावं परित्यज्य समभावं निषेवत।
सद्गतिं समभावेन लभन्ते मानवाः सदा।।
Discard discrimination and practice equality with all. Mortals attain the state of noblity by treating all as equals.

२२. मद्वचः पालनं कुर्यात् यदा हि मानवो भुवि।
समवाप्स्यति स शान्तिं नात्र कोऽपि हि संशयः।।
Whenever my advice is followed by a person in this world he will doubtless attain peace.

२३. ब्रह्मरूपमिदं सर्वं विश्वंस्थावरजङ्गमम्।
मानवपूजनं श्रेष्ठं ऋषिभिः परिकीर्तितम्।।
This moveable and immoveable cosmos is the form of Brahman (Ultimate truth). The seers consider the worship of men as supreme.

२४. धर्मस्य लक्षणं प्रोक्तं युगधर्मस्य चालकैः।

अहिंसा -

अस्मि समता प्रीति विश्वबन्धुत्ववर्धिनी।।

The epoch makers have defined Dharma as non–violence, equality and amity furthering the universal brotherhood.

२५. अधर्मं धर्ममित्याहु र्जक्त अज्ञानकारणात्।
अन्धकारमयं तेषां जीवनं मर्हितं सदा।।

People out of ignorance consider Adharma (unrighteousness) as Dharma (righteousness). Their life is always condemnable and full of darkness.

२६. धर्माणां मूल तत्त्वेषु न भेदो दृश्यते क्वचित्।
मानवधर्म उत्कृष्टो मुनीनां वचनं यथा।।

There is no difference among the fundamental elements of different Dharmas. Universal Dharma (Manava Dharma) is superior to all according to the wiseor—seers.

२७. तस्मात् सर्वैः प्रयत्नेन कर्तव्यं धर्मपालनम्।
धर्मस्य पालनेनैव विश्वशान्तिर्हि निश्चिता।।

So every one should make efforts in following Dharma. The world - peace can be achieved only by Dharma (right conception).

२८. परेषां हितलग्नास्तु ते यान्ति परमं पदम्।
तेषां मतेन सर्वत्र 'वसुधैव कुटुम्बकम्'।।

They attain the highest position who are engaged inthe welfare of others. They hold the entire universe as their own family.

२९. "उत्त्तिष्ठत जाग्रत प्राप्य वरान्निबोधत"
विवेकानन्द दृष्टि र्हि पालनीया सदा बुधैः।।

Awake : Arise : Donot stop, till the goal is achieved. The wisemen should follow the view of Swami Vivekananda.

३०. सर्वेषु प्राणिषु श्रेष्ठो मानवो हि प्रकीर्तितः।
रचनात्मक कार्याणि करोतु मानवः सदा।।

Man is superior to all living beings. So he should even devote himself in constructive path.

३१. राष्ट्रभक्ता राष्ट्रवीरा राष्ट्रगौरववर्धकाः।
वन्द्यास्ते जगतिलोका आदर्शचरितात्मनः।

Those brave and dedicated (sons) devoted to the glory of the Nation deserve appreciation and the highest esteem and are truely

ideal characters.

३२. शान्तिभङ्गकरा हिंसा निन्द्यते साधुभिः सदा।
तस्मादेषा विनाश्यैव मनसा कर्मणा तथा।।

Breakers of peace are always condemned by the noble. Since violence should always be shunned both in mind and in deed.

३३. उत्तिष्ठताधुना पुत्राः शान्तिमैरीप्रबोधकाः।
शपथं कुरुतेदानीं देशस्याखण्डताकृते।।

My children, the torch bearers of peace, wake up and take the oath for the integration of the Motherland and dedicate yourselves for the integration of the motherland.

३४. क्षिप्रं प्रोम्यताव्रूणि दुःखितानां सहर्षकम्।
नारीणां पुरुषणाञ्च दलितानां तथैव हि।।

Wipe off immediately the tears of men, women. down trodden and the oppressed.

३५. कण्टकाकीर्णमार्गोऽयं विषमोगहनः किल।
कण्टककर्मणोनैव प्रमदितव्यं कदाचन।।

Even if this path is beset with thorns dreadful and dark, thou should not show your back on the path of weeding out such thorns.

३६. उप्यन्तां पद्मपुष्पाणि कोणे कोणे पदे पदे।
येषां सुवाससा सर्वे दूष्येयुः सर्वदा जनाः।।

Sow the seeds of the lotus in every direction of country, so that the fragrance of the lotus flower (Pamposh in Kashmir) may reach and be enjoyed by all.

३७. जातिभेदेऽप्यभिन्नैस्तु उष्यतां भारते जनैः।
स्नेह सद्भावयुक्तैस्तु भिन्नधर्मानुयायिभिः।।

People must live with love as one nature having the —different casts, seeds & covers in India.

People belonging to different casts, creeds colours must live with love as one nature in India.

कश्मीरी भाषायां – पम्पोश (कंवल)

गृहसंकेतः—
५७/८, त्रिकूटानगर, जम्मू
दूरभाष – ~~४७१६९६~~ 260087.

1) 'काश्मीरस्य विदुषां संस्कृत-साहित्ये योगदानम्'

1) सहोदराः कुङ्कुम केसराणां भवन्ति नूनं कविताविलासाः
न शारदादेशमपास्य दृष्टस्तेषां यदन्यत्र मया प्ररोहः ॥

2) यत्र स्त्रीणां किमपि, अपरं, जन्मभाषावदेव प्रत्यावासं-
विलसति वचः संस्कृतं प्राकृतम् ॥"

प्रुनमोक्त कविनः कि महाकवि बिल्हणस्य विक्रमाङ्कदेवचरित महाकाव्ये-
न पद्यद्वयमेतत् ॥

प्राचीनकाले काश्मीर मंडलं संस्कृतस्य प्रधानकेन्द्रमासीत्। अतः
मण्डलमिदं शारदापीठनाम्ना सर्वस्मिन् जगति प्रसिद्धमासीत्।
अस्य वर्णनं कल्हणपण्डितस्य समकालीन-बिल्हणेन स्वमहाकाव्ये
कृतमस्ति। कश्मीरस्य विविधशास्त्रेषु निष्णातैः आचार्यवर्यैः,
दार्शनिकैः, ऐतिहासिकैः, कथाकारैः, कविभिः, लेखकैः एतस्य वर्णनं कृतमस्ति। एतदतिरिक्तं तैः स्वरच-
नासु संस्कृतसाहित्यस्य विभिन्नविधाः समये समये समुद्धिताः।
प्राच्यतथा पाश्चात्य विद्वामनुसारेण काश्मीरिकविदुषामन्त-
विहाय ~~सिद्धान्~~ विना संस्कृत-साहित्यमपूर्णं मन्यते। नात्र मतद्वयम्। इत्थं
काश्मीरमंडलं संस्कृतस्य स्रोतः।
अस्मिन् लघुलेखे तिथिक्रमानुसारं पुराणादिसाहित्यविषये इत्थं
मया कथ्यते:-
पुराणसाहित्यम्- पुराणानां संख्या अष्टादश अस्ति। उपपुराणाना-
मपि तादृशी संख्या। एषु पुराणेषु मत्स्य, ~~मार्कंड~~ मार्कण्डेय, वामन-
नारद, भागवत, शिवपुराण, वराहपुराणादीनि सम्मिलितानि सन्ति।
विष्णुधर्मोत्तरपुराणम् - इदं वैष्णवपुराणमस्ति। आंग्ल-
भाषायाः - विद्वद्भिः विंटरनटेज महाभागैरस्य रचनास्थलं पंचाप (वर्तमान
कश्मीरस्य ~~दक्षिण~~ देशम्) पंजाबस्य पार्वत्यक्षेत्रमथवा दक्षिणीयक्षेत्रं मन्यते। इदंक्षेत्रं वर्तमान-
'डुग्गर' अथवा जम्मूपुर्या निकटस्थ क्षेत्रं भवितुं शक्नोति॥

30

## संस्मरण

# एक अविस्मरणीय हाटकोटी यात्रा

☐ डॉ० बी० एन० कल्ला

हिमाचल कला संस्कृति भाषा अकादमी, शिमला के पूर्व सचिव तथा राष्ट्रीय मानव संग्रहालय, भूपाल के परियोजना समन्वयक डॉ० बंशीलाल शर्मा से 24-10-97 को जम्मू के संकेत पर मुझे पत्र मिला। पत्र का विषय इस प्रकार था - "इन्दिरा गांधी राष्ट्रीय मानव संग्रहालय" भोपाल (म० प्र०) के तत्त्वावधान में हाटकोटी ज़िला शिमला में दिनांक 13 नवम्बर, 1997 से 20 नवम्बर, 1997 की अवधि में निम्नलिखित विषयों पर दो कार्यशालाओं का आयोजन किया जा रहा है। स्थानीय लिपियों तथा प्राचीन भाषाओं एवं जनजातीय भाषाओं में लेखन। काष्ठ शिल्पकारों का शिविर तथा कार्यशाला। इसमें भाग लेने के लिए सांचा विद्या, टाकरी, शारदा जनजातीय भाषाओं तथा दुर्लभ पाण्डुलिपियों के अनुवादकों तथा विशेषज्ञों को सहयोजित किया जाएगा।



यह पत्र पढ़कर मुझे हाटकोटी जाने की इच्छा हुई। आठ साल से कश्मीर से विस्थापित होने के बाद मैं गगनचुम्बी हिमाच्छादित चोटियों को पुनः देखना चाहता था अतः मैंने तत्काल कार्यशाला में सम्मिलित होने के लिए अपनी अनुमति भेज दी। मेरे साथ जम्मू से डॉ० मधुकर मारवा भी था। कार्यक्रम के अनुसार मैं ने जम्मू से दस नवम्बर 1997 को सांय आठ बजे डीलक्स बस से हाटकोटी के लिए प्रस्थान किया। 11 नवम्बर को सांय मैं शिमला पहुंचा। शिमला में 'अकादमी' के कार्यालय में ठहरने के लिए व्यवस्था की गई थी। 'अकादमी' का कार्यालय पहाड़ी पर स्थित है। यहां तक पहुंचने में काफी चढ़ाई है। चढ़ते चढ़ते मेरा सांस भी फूल गया। अन्ततः मैं अपने मित्र के साथ सांय नौ बजे वहां पहुंचा। अकादमी का चौकीदार मतिराम मेरी प्रतीक्षा कर रहा था। उसने मुझे एक कमरे में बिठाया। कमरा बहुत सर्द था, उसने अंगीठी जलाई, मेरी सर्दी इससे कम होने लगी। आठ साल के बाद मुझे नवम्बर की शीत काफी महसूस होने लगी। कमरे की खिड़कियां बन्द थीं। उनमें शीशे लगे हुए थे। शीशों से मैंने झांका, वहां साथ की पहाड़ी पर बर्फ पड़ी हुई थी। उसे देखकर मुझे हर्ष हुआ। ऐसा मालूम हुआ कि मैं श्रीनगर में अपने घर के चौथे मंज़िल पर बैठकर शंकराचार्य की बर्फानी पहाड़ी का दृष्य देख रहा हूं। दो-तीन क्षण टकटकी बांधकर उसकी ओर देखने लगा। कश्मीर के अतीत मधुर क्षण याद आ गये। आखिरकार गर्म पानी से नहाकर मैंने खाना खाया और सो गया। दूसरे दिन प्रातः उठकर श्री मति राम ने नाश्ता तैयार किया। अपना नित्यनियम तथा नाश्ता करके मैं 'हाटकोटी' जाने के लिए तैयार हुआ। मति राम मेरे साथ 'बस स्टैंड' तक आ गये। मेरी 'अटैची' उठाकर उसने मुझे बारह बजे के करीब बस में बिठाया। सांय 5 बजे मैं हाटकोटी पहुंचा। हाटकोटी की सड़क से नीचे उतर कर मुझे लगभग दो फर्लांग तक पैदल जाना पड़ा।

वहां डॉ० वंशी राम, राष्ट्रीय मानव संग्रहालय, भूपाल के संग्रहालयाध्यक्ष (Curator) श्री सोम नाथ जी तथा हिमाचल प्रदेश के जाने माने प्रो० अरुण जी आदि महान विभूतियां पहले ही पहुंची हुई थीं। हाटकोटी की बड़ी धर्मशाला में आगन्तुकों के

थी। कश्मीरी युवक श्रीनगर में गलियों और बाज़ारों में पहरा दे रहे थे। उन्होंने कितने ही पठानों को पकड़ कर सैना के हवाले कर दिया था। यदि उसी समय जनमत हो जाता तो आज पाकिस्तान और उग्रवादी जो जनमत का नारा लगाते हैं, वह नहीं लगता।

महाराजा हरि सिंह नहीं चाहते थे कि भारत पाकिस्तान के आक्रमण के विरोध में सुरक्षा परिषद में जाए। होना तो यह चाहिए था कि पाकिस्तानी सैना और पठानों को बाहिर निकाल दिया जाता। उधर सुरक्षा परिषद में सब कुछ विपरीत हुआ। उसने आक्रमण की बात को छोड़ कर यह निर्णय लिया कि देखना यह चाहिए कि कश्मीर को भारत के साथ रहना है या पाकिस्तान के साथ। उसके लिए राज्य में जनमत लिया जाए। सुरक्षा परिषद में सिवा इसराईल के किसी ने भी भारत के पक्ष में मत नहीं दिया। भारत सरकार की राजनीतिक उपयुक्तता की विपटता का प्रमाण सामने आ गया। उसके बाद राज्य का युद्ध विराम रेखा द्वारा विभाजन हो गया जिस से राज्य के दो टुकड़े हो गये और यह खण्ड जिसे पाकिस्तान ने हमला कर अपने अधिकार में कर लिया था। पाकिस्तान का अंग बना जो आजाद कश्मीर कहलाता है।

महाराजा हरि सिंह के प्रथम पांच वर्षों को राज्य का स्वर्णयुग कहा जा सकता है। सब जगह सुख शान्ति थी। कहीं कोई उपद्रव नहीं हुआ था। हिन्दुओं और मुसलमानों में कभी तनाव पैदा नहीं हुआ था। महाराजा ने कुछ योजनाएं बनाईं और उन्हें कार्यान्वित भी किया। श्रीनगर में बाहिर से आने वाले पर्यटकों के लिए कई प्रबन्ध किए। श्रीनगर में डल गेट से मुगल उद्यानों तक बुलवर्ड राज मार्ग तैयार हुआ और पर्यटक विभाग की स्थापना की गई। सभी पर्यटक स्थलों और उद्यानों को संवारा गया।

महाराजा ने ब्रिटिश सरकार के सामने घुटने टेकने की नीति नहीं अपनाई। जम्मू में ब्रिटिश रेजीडैंट का कार्यालय बन्द कर दिया और उसे सियाल कोट में स्थापित किया। अंग्रेज कश्मीर में पर्यटकों के रूप में ही आते रहे। उनके प्रशासन के कुछ ही समय उपरान्त श्रीनगर में जेहलम नदी में बड़ी भारी बाढ़ आई। नदी बांध तोड़ नगर में घुस आई। महाराजा महल से निकल कर बाहिर आ गये। उन्होंने सैना और पुलिस की सहायता से बांध पुन: खड़ा किया। स्वयं दरिया नौका पर सवार होकर लोगों को सहारा देने के लिए घूमते भी रहे।

महाराजा ने बच्चों में सिगरेट पीने की कुप्रथा हटाने के लिए एक कानून भी पास किया। इसके साथ साहुकारों के दमन से जकड़े गरीब लोगों के लिए साहुकारा कानून भी जारी किया जिस से कर्ज़ों में दबे कई लोगों को राहत मिली।

कश्मीर नरेश ने राजाओं की पूर्व प्रथा को चलाये रखा। उन्हें मिलने की किसी को मनाही नहीं थी। इसके लिए किसी को अधिक समय की प्रतीक्षा भी नहीं करनी पड़ती थी। महाराजा का जन सम्पर्क भी सराहनीय था। इन में विशेष बातें यह हैं कि पूर्व समय में बनी उन मस्जिदों की मलकीयत (आधिपत्य) राजा के पास था, कारण वह मस्जिदें हिन्दू राजाओं ने बनाई हुई थी। इस पर उन्हें कहा गया कि वह मस्जिदें मुसलमानों को दे दी जाएं। वही किया गया। सभी मस्जिदें उन्हें सौंप दी गईं। इनमें जम्मू के मस्तगढ़ की बड़ी मस्जिद और बाहुफोर्ट की मस्जिद उल्लेखनीय हैं। कुछ कश्मीर में भी इसी प्रकार हुआ। जम्मू में मुसलमानों के पास ईद के अवसर पर नमाज़ पढ़ने के लिए खुला स्थान नहीं था, और न उनके इस्लामिया हाई स्कूल के लिए बड़ी इमारत। महाराजां ने उनकी दोनों मांगें स्वीकार कर ली।

सबसे बड़ी मांग जिसे नरेश ने स्वीकर किया, वह राज्य में विधान सभा की स्थापना थी। यह मांग 1935 के दौरान पूरी हुई और उसी वर्ष चुनाव भी अमल में लाए गये। विधान सभा का नाम हिन्दी भाषा में प्रजा सभा रखा गया और मंत्रिमण्डल का 'आमात्यमण्डल' जबकि स्पीकर का नाम प्रमुख रखा गया। प्रजा सभा की स्थापना पर कश्मीर की मुस्लिम कान्फ्रैंस सन्तुष्ट नहीं हुई। इस के प्रधान शेख अब्दुल्ला का विरोध इस बात पर था कि उसमें मनोनीत सदस्यों की संख्या अधिक है। इसके विरोध में 'आज़ाद असैम्बली' का नारा लगाना आरम्भ हो गया। कुछ भी हो जम्मू-कश्मीर में विधान सभा की स्थापना भारत की सभी रियासतों में प्रथम थी। इस पर अन्य राज्यों में आश्चर्य भी व्यक्त किया गया था। लोगों के प्रतिनिधि चुनाव लड़कर प्रजा सभा में आ गये थे। फिर भी इस का विरोध होता रहा। महाराजा ने 1943 में घोषणा की कि प्रजा सभा में से दो सदस्य मंत्रिमण्डल में लिए जाएंगे जो स्वायत शासन के लिए प्रथम पग था। इस पर, कश्मीर में नैशनल कांफ्रैंस के नेता मिर्ज़ा अफज़ल बेग को और जम्मू में वज़ीर गंगा राम को मंत्रिमण्डल में सम्मिलिति कर लिया गया। अन्य कारनामों के अलावा महाराजा हरि सिंह ने दूसरी गोलमेज़ कांफ्रेंस में भी 'भारत की स्वतत्रंता' का पक्ष रखा था।

☐ *जुल्लाका मोहल्ला,*
*जैन बाजार, जम्मू-1*

लिए आवास आदि की व्यवस्था की गई थी। डॉ० वंशी राम आदि महानुभावों से वहां मुझे पहली भेंट हुई। वंशी राम ने हालचाल पूछ कर मुझे एक कमरे की चाबी दी और वहां ठहरने के लिए कहा। मुझे देखकर वे बहुत प्रसन्न हुए क्योंकि उन्होंने 'कोरियर' द्वारा भी कार्यशाला में सम्मिलित होने के लिए मुझे अनुरोध किया था। उस दिन दिल्ली, भूपाल, हिमाचल प्रदेश आदि से बहुत निमंत्रित विद्वान आये थे। उनसे परिचय हुआ।

हाटकोटी में उतनी ठंड नहीं थी जितनी शिमला में। उसका मुख्य कारण यह है कि हाटकोटी पहाड़ियों से घिरा हुआ है। प्रकृति की गोद में स्थित यह स्थान चषक के समान प्रतीत होता है। प्राकृतिक सम्पदा से आवृत इसी क्षेत्र में कार्यशाला का आयोजन था। धन्य है यह भूखण्ड। धन्य है इसके आयोजक जिन्होंने इस कार्यशाला के लिए इस स्थान को चुना था। हाटकोटी रोहड़ मार्ग पर शिमला से 80 किलो मीटर के लगभग दूरी पर स्थित है। यह पहाड़ी मार्ग है। इसकी सड़क बीच-बीच में तंग है। कश्मीर की तरह यह पहाड़ी रास्ता है। दूसरे दिन यानी 13 नव० को नाश्ता करके मैं कार्यक्रम के अनुसार कार्यशाला में गया। प्रात: नौ बजे से सांय छ: बजे तक आमंत्रित लिपिविशेषज्ञों, काष्ठ शिल्पकारों तथा कलाकारों को सग्रंहलय की ओर से काम सौंपा गया। बीच में मध्याह्नभोज (Lunch) के लिए एक से दो बजे का समय रखा गया था। मुझे रत्नमाला नामक एक पाण्डुलिपि का लिप्यकरण नागरी में करने के लिए कहा गया। यह पाण्डुलिपि दो लिपियों - शारदा तथा टाकरी में लिखी गई है। यह ज्योतिष की भट्टपाद विरचित पाण्डुलिपि है। इसका गम्भीर अध्ययन करने के बाद मालूम होता है कि यह भट्टपाद कश्मीर का निवासी होना चाहिए। इसके मंगलाचरण में शारदा देवी का श्लोक भी मिलता है। कश्मीर शारदा देवी का प्रतिष्ठत पीठ माना जाता है। भट्ट कल्लट की तरह यह रचनाकार कश्मीर का ही सिद्ध होता है। ऐसी मेरी धारणा है। इसमें-मुहूर्तप्रकरण, जातक मिलाप, सारणी, नक्षत्र विचार, नाड़ीदोष विचार, शकुन विचार आदि विषयों पर संक्षिप्त रूप से प्रकाश डाला गया है। टाकरी लिपि में लिखित अक्षरों को पढ़ने में जहां मुझे कठिनाई आती थी। वहां मैं टाकरी लिपि के विशेषज्ञों के पास जाकर उनसे वह अक्षर अथवा वाक्य पढ़वाता था। इससे मुझे इस पाण्डुलिपि के लिप्यन्तरण में कोई बाधा नहीं आई। मेरे मतानुसार शारदा लिपि से ही गुरुमुखी लिपि तथा टाकरी लिपि का विकास हुआ है। टाकरी की वर्णमाला में केवल पांच छ:ग वर्णों में विषमता पाई जाती है। शेष वर्ण शारदा लिपि के समान है। अंत में इसकी रिपोर्ट लिखकर डॉ० वंशी लाल जी को दी। समयाभाव के कारण इसकी पूरी पाण्डुलिपि का लिप्यन्तरण हम न कर सके।

इस कार्यशाला में मुख्य आकर्षण 'सांचाविद्या' की प्रदर्शनी थी। 'सांचाविद्या' मेरे लिए एक नया विषय था। वहां के स्थानीय कर्मकांड़ी ब्राह्मणों ने मुझे कहा कि यह 'सांचाविद्या' कश्मीर से आई हुई है। उसे यह 'कश्मीरी विद्या' भी बताते हैं। 'सांचाविद्या' ज्योतिष की एक शाखा है जिसमें 'रमल' का आश्रय लिया जाता है। रमल विद्या में पासा डालकर ज्योतिष के आधार पर प्रश्नों के उत्तर देने की परम्परा है। यह 'सांचाविद्या' कश्मीर से आई हुई है और अभी तक पाबुची, भटाक्षरी आदि प्राचीन लिपियों में लिखे गए इसके अनेक ग्रन्थ हिमाचल प्रदेश के अनेक क्षेत्रों - सिरमौर, शिमला, सोलन तथा उत्तर प्रदेश के जांखर में पाये जाते हैं। पाबुची का शाब्दिक अर्थ है। पाप से बचना। इस लिपि का विकास विक्रम संवत् 1152 तदनुसार ईस्वी सन् 1055 में हुआ। खंड़काह के पण्ड़ितों के पास ये प्राचीन ग्रन्थ पाये जाते हैं। परम्परागत अहर्गण पंचाङ के चालक पं० देंवी राम ज्योतिषाचार्य के पास पाबुची अथवा सांचाविद्या के ग्रन्थ पाये जाते हैं। सांचाविद्या यंत्र तंत्र तथा मंत्रों पर आधारित है। सांचाविद्या की एक पाण्डुलिपि वहां मैंने खोली, उसके ऊपर चमड़े का जिल्द चढ़ा हुआ था। खोलकर मैंने उसमें अनेक यंत्रों के 'डायग्राम' देखे। इसके विषय में जब मैंने देवी राम से प्रश्न पूछा तो उसने जवाब दिया कि हम अपने गांव में लोगों को ये यंत्र लिखकर देते हैं जिनसे उनका शारीरिक कष्ट आदि मिट जाता है। इस पुस्तक में अनेक रोगों के यंत्र पाये जाते हैं। उनका उपचार यंत्रों तथा मंत्रों द्वारा किया जाता है। इसके अतिरिक्त यदि किसी के मन में कोई प्रश्न हो तो पासा पुस्तक पर डालकर किया जाता है। मेरे मन में भी विचार पैदा हुआ कि मैं भी पासा के द्वारा अपना भविष्य जांनू। मैंने गुरू जी से कहा, मेरे प्रश्न का उत्तर दीजिए। गुरू जी ने सांचाविद्या पर पासा डाल दिया और उसके अंकों के अनुसार पोथी खोल दी। पढ़कर मेरे प्रश्न का उत्तर दिया कि आपका काम ज़रूर होगा लेकिन इसमें छ: सात महीने लग जायेंगे। सांचा सम्बन्धी जानकारी से मुझे अपने पूज्यपाद पिता स्वर्गीय पं० विदलाल जी की बात याद आ गई। उन्होंने बचपन में मुझे रमलविद्या के बारे में कहा था जिसका स्मरण मुझे हाटकोटी में हुआ। रमलविद्या तथा तंत्र विद्या के माहिर कश्मीर में रहते थे। प्राचीनकाल में कश्मीर तंत्र विद्या का प्रतिष्ठित पीठ माना जाता था। यहां से ही यह विद्या लद्दाख तिब्बत तथा ईरान तक पहुंच गई जिसके ज्वलन्त उदाहरण लद्दाख तथा तिब्बत के गुम्फाओं में पाये जाते हैं। ईरान के शिया लोगों पर भी इसका

प्रभाव किसी न किसी रूप में नज़र आता है। कश्मीर में शिया लोग इस समय भी तंत्र विद्या का प्रयोग करते है और तावीज़ भी देते हैं। यहां पर यह बात ध्यान देने के योग्य है कि कश्मीर के मुसलमानों में एक जाति 'तांत्रे' है। पुराने ज़माने में वे तंत्र विद्या में निपुण थे। इस समय ये लोग जाति से ही तांत्रे हैं। 'तांत्रे' तांत्रिक शब्द का बिगड़ा हुआ रूप है ऐसी मेरी धारणा है। कश्मीर में कुछ साल पहले तंत्र विद्या तथा रमलविद्या के माहिर बहुत पण्डित थे। उनमें पं० नित्यानन्द ज्योतिषी तथा पं० जगन्नाथ शाला ने भारत में अपनी छवि बनाई थी। पं० जगन्नाथ शाला का निधन विस्थापित होने बाद जम्मू में हुआ। मुझे इस बात का दु:ख है कि इस कार्यशाला में उनकी विद्या का उपयोग न हो पाया।

सांचाविद्या के साथ जुड़े हुए एक तथ्य का अनावरण करन यहां मैं प्रासंगिक समझता हूं। कश्मीर के लोगों को यह मालूम है कि श्रीनगर में स्थित 'बोहरी कदल' कर्मकाण्डी ब्राह्मणों का केन्द्र था। वहां कुछ घराने बृहस्कथा अथवा बृहत्कथा के आधार पर प्रार्थी की शंकाओं अथवा प्रश्नों का समाधान करते थे। वहां प्रश्न के समय पासे का प्रयोग नहीं किया जाता था। प्रश्नकर्ता पण्ड़ित के सामने बृहस्कथा की पोथी खोलता था। पण्ड़ित जी उस पृष्ठ के अनुसार उसे फलादेश बताता था। इस तरह यह परम्परा कश्मीर में चिरकाल से चलती थी। इस पुस्तक की भाषा संस्कृत है और इसकी लिपि शारदा। इन कर्मकांड़ी ब्राह्मणों में 'बोहरी कदल' का श्री कण्ठ बहुत प्रसिद्ध था। हाय ! विस्थापित होने के बाद ये पण्डित कहां गये। इसका अतापता मुझे अभी तक नहीं है। सचमुच कश्मीर में आतंकवाद के बाद भारतीय संस्कृति अथवा कश्मीरियत को काफी धक्का लगा। अभी भी ज़रूरत है कि हम पूर्वजों की इस थाती को सुरक्षित रखें।

सांचाविद्या के पण्डितों के अनुसार यह विद्या कश्मीर से आई है। यह ऐतिहासिक तथ्य जोनराज तथा श्रीवर की राजतरंगणियों से स्पष्ट होता है। मध्यकाल में कश्मीर में मुसलमानों की अमानवीय यातनाओं से त्रस्त होकर लाखों की संख्या में हिन्दु लोग अपनी मातृभूमि छोड़कर भारत के विभिन्न राज्यों में बस गये। अनुकूल जलवायु के कारण वे अधिकतर हिमाचल प्रदेश में बस गये। विषम परिस्थितियों के कारण कश्मीरी ब्राह्मण अपनी चल अचलसम्पति छोड़कर पुस्तकें लेकर वहां से भाग गये। राजतरंगणी में इसका वर्णन इस प्रकार है :

*'तस्मिन् काले बुधा:सर्वे, मौसुलोपद्रवाज्जवात्।*
*गृहीत्वा पुस्तकान् सर्वान् ययुर्देशं दिगन्तरम्।।'*

अर्थ : उस समय कुछ स्थानीय लोगों के उपद्रव के कारण कश्मीरी विद्वान पुस्तकें लेकर दूसरे प्रदेशों में चले गये। इस साक्ष्य के आधार पर मुझे ऐसा प्रतीत होता है कि यह सांचाविद्या 'बृहस्कथा' का ही विकसित रूप है। बृहस्कथा में कालान्तर स्थानभेद के कारण कुछ मौलिक परिवर्तन हुआ होगा। क्योंकि दोनों पुस्तकों में कुछ विषयों में साम्य पाया जाता है। इस विषय पर अभी शोध करने की आवश्यकता है। इस विद्या के प्राय: बीस पण्डितों ने कार्यशाला में भाग लिया।

13 नवम्बर को प्रात: उठकर मैं हाटेश्वरी का मन्दिर देखने के लिए चला गया। हाटेश्वरी मन्दिर प्राय: कार्यशाला से एक फर्लांग दूर था। विशाल प्रांगण में दिव्य मन्दिर को देखकर मैं आश्चर्य चकित हुआ। मन्दिर में हाटेश्वरी की एक सांगोपांग विशाल शिला की काली मूर्ति है। इस देवी ने चरणों के नीचे एक असुर को दबोच कर रखा है। यह देखकर मुझे ऐसा मालूम हुआ कि यह मूर्ति चण्ड़ी का ही एक रूप है। हमारे कश्मीर में हाटकेश्वर नामक भैरव हैं। पूजा करते समय नैवेद्यमंत्र में उसका नाम हम लेते हैं। लेकिन यहां यह भैरव नहीं है यह हाटकेश्वरी देवी है। वहां पुजारी को मैंने इस मन्दिर के बारे में पूछा, उसने मुझे कहा कि यह मन्दिर अज्ञातवास के समय पाण्डवों ने बनाया था। तब से इसकी प्रसिद्धि सारे देश में फैल गई और यात्री हज़ारों वर्षों से दर्शनार्थ आते रहते हैं। मन्दिर की शिलायें बहुत चौड़ी तथा आकर्षक हैं। इस मन्दिर के अन्दर देवी देवताओं की छोटी शिलाओं की मूर्तियां भी हैं। मन्दिर की छत का निर्माण आधुनिक शिल्पकारों ने बड़े कष्ठ से किया है। इस छत की सुन्दर कारीगरी यात्रियों को आकर्षित करती है। मन्दिर में प्रवेश करते समय प्रस्तर द्वार के ऊपर गणेश जी की उभरी हूई मूर्ति सिन्दूर से रंजित है। इसकी परिक्रमा करते समय छोटे - छोटे ताकों में नव ग्रहों की छोटी - छोटी मूर्तियां नज़र आती हैं। मन्दिर के अन्दर दो शिलालेख हैं जो ब्राह्मी तथा शारदा लिपियों में है। इन शिलालेखों का लिप्यन्तरण करने कि लिए डॉ० वंशीराम शर्मा ने मुझे कहा। इनका चित्र वहां के पुजारी ने उसे दिया था। मन्दिर से निकलते समय वन विभाग के 'कैमरामैन पाल महोदय' ने मेरी तस्वीर खींची जो बाद में उन्होंने मुझे जम्मू के संकेत पर भेज दी। इस कैमरामैन से मेरा परिचय कार्यशाला में हुआ था। जम्मू के श्री बालकृष्ण नागर (अवकाश प्राप्त म्यूनिसपल अधिकारी) के कथानुसार 'हाटेश्वर' का मन्दिर गुजरात के वड़नगर में स्थित है जिसका वर्णन 'स्कन्द पुराण' के नागरखंड में मिलता है। ये मन्दिर गुजरात के

अतिरिक्त अन्य प्राणों में भी पाये जाते हैं। यह नागर ब्रह्मणों के इष्टदेव हैं।

कार्यशाला में हिमाचल की प्राचीन पाण्डुलिपियों की प्रदर्शनी का आयोजन भी था। टेवे के रूप में वहां मैंने टाकरी में 'रामचरितमानस' की एक पाण्डुलिपि देखी। मैंने भी अपने निजी संग्रह से शारदा में लिखित शैवदर्शन सम्बन्धी कुछ पाण्डुलिपियां तथा कश्मीरी साहित्य सम्बंधी प्राचीन पुस्तकें वहां प्रदर्शित कीं। इन पाण्डुलिपियों के प्रदर्शन के लिए डॉ० वंशी लाल ने आग्रह किया था। इनमें उत्पलदेव की शिवस्तोत्रावली, ईश्वरप्रत्यभिज्ञा विमर्शिनी, स्तवचिन्तामणि, महानयप्रकाश, लल्लावाक्यानि आदि उल्लेखनीय हैं।

शारदा तथा टाकरी लिपि विशेषज्ञों के अतिरिक्त चंदवाणी आदि लिपियों के विशेषज्ञ भी इसमें सम्मिलित हुए थे। यह चंदवाणी लिपि हिमाचल प्रदेश के तहसील चोपाल आदि में तथा उत्तर प्रदेश के कुछ क्षेत्रों में अनोल, कोटी आदि में प्रचलित है। इसके विशेषज्ञ तहसील चोपाल के मध्य 'भटेपड़ी' स्थान के पास पण्डितों के गांव में रहते हैं। कुल्लू से पं० खूबराम खुशहाल आया था जो इस लिपि का विशेषज्ञ माना जाता है। चंदवाणी लिपि 16वीं सदी की मानी जाती है। इसके अतिरिक्त किन्नोर आदि क्षेत्रों से काष्ठ शिल्पकारों तथा मूर्तिकारों को भी इस कार्यशाला में बुलाया गया था। उनको भी आठ दिन के लिए भिन्न - भिन्न काम सौंपा गया था। कार्यशाला के बाहर काष्ठशिल्पकारों ने एक काष्ठ का तोरण (ड्योड़ी) बनाया। इसके तीनों तरफ यानि तिकोन आकार में उन्होंने देवी देवताओं की मूर्तियां बनाई। उनमें गणेश जी की मूर्ति सर्वोपरि बनाई थी। शेषनाग की काष्ठ निर्मित मूर्ति बहुत ही सुन्दर थी। इसी तरह दूसरे काष्ट शिल्पकार ने देवदारू लकड़ी की वीणा बनाई। इसका मूल्य उसने मुझे तीन हज़ार बताया। कांस्यमूर्तिकारों ने वहां विभिन्न मूर्तियां बनाई। उनमें शिव जी की मूर्ति बहुत ही आकर्षक थी।

कार्यशाला का काम समाप्त करके मैं श्याम को भ्रमण करने के लिए जाता था। एक बार हाटेश्वरी की धर्मशाला से आगे चालीस पच्चास क़दम चलकर बाईं ओर पहाड़ी के ऊपर एक विशाल गुफा मैंने देखी है। उसमें वहां एक महन्त रहता था। उस गुफा के नीचे एक निर्मल नदी बहती है। उसका नाम 'पबर' है। कहा जाता है कि इस पर्वत पर पार्वती ने शिव को प्राप्त करने के लिए तपस्या की थी। इसलिए इस नदी का नाम 'पबर' है। मेरे विचार से 'पबर' पार्वती का बिगड़ा हुआ रूप है। वहां अन्य पहाड़ी विराट नगर से प्रसिद्ध है। यह महाभारत कालीन पर्वत है जहां पाण्डव विराट के नगर में अज्ञातवास के समय रहते थे। इस प्रकार की दन्तकथायें वहां बहुत प्रचलित हैं।

समापन समारोह के एक दिन पहले मैंने शिलालेखों का लिप्यन्तरण करके डॉ० वंशीराम को दिया। एक शिलालेख का नागरी लिप्यन्तरण इस प्रकार है :- 'दहिल पुर पद्मनामन (य) राघव हर्षवर्धन।' यह ब्राह्मी तथा शारदा में है। मेरे मतानुसार यह 7वीं अथवा 8वीं शती का है। दूसरे शिलालेख में बीजमंत्र -ओं हीं श्रीं ल्कीं आदि है।

बीस नवम्बर 97 को तीन बजे से सम्मान समारोह का आयोजन हुआ। इसमें हिमाचल के प्रतिष्ठित नागरिकों तथा विद्वानों को आमंत्रित किया गया था। सबसे पहले डॉ० वंशी राम जी ने कार्यशाला के महत्त्व पर प्रकाश डाला। इसके बाद भूपाल संग्रहालय के अध्यक्ष श्री सोमनाथ जी ने संग्रहालय के विविध विषयों की जानकारी दी तथा देश के विभिन्न राज्यों में आयोजित कार्यक्रमों का व्यौरा विस्तृत रूप से दिया। स्थानीय विद्वानों ने भी कार्यशाला की प्रशंसा की। अंत में मैंने भी शारदापीठ की साहित्यिक सम्पदा का वर्णन करके इस कार्यशाला के बारे में अपने सुझाव इस प्रकार दिये:-

1. सांचा विद्या के प्रतिष्ठित पण्डितों को ये पाण्डुलिपियां सुरक्षित रखने के लिए उत्साहवर्धन करना चाहिए। उन्हें प्रतिमास मानदेय देना चाहिए।
2. टाकरी आदि लिपियों में उपलब्ध पाण्डुलिपियों का नागरी में लिप्यन्तरण करना भी ज़रूरी है। इससे इन पाण्डुलिपियों में छिपा हुआ ज्ञान सर्वसाधारण तक पहुंच जायेगा तथा शोधकों के लिए एक नया मार्ग प्रशस्त करेगा।
3. इन पाण्डुलिपियों को 'मैकरो फिल्म' द्वारा सुरक्षित रखना चाहिए।

इसी दिन विभिन्न लिपिविशेषज्ञों ने वर्णमालाओं के चार्ट लिख कर संग्रहालय के अध्यक्ष को दिये। कार्यशाला में किया गया सारा काम संग्रहालय के अध्यक्ष ने अपने साथ भूपाल ले लिया।

निसन्देह, हाटकोटी सत्यं, शिवं तथा सुन्दरम् का प्रतीक है। तभी तो कविसम्राट कालिदास ने हिमालय का वर्णन अपनी अमर रचनाओं में किया है। इसकी अमिट छाप मेरे मन में हमेशा रहेगी।

☐ *संस्कृत प्राध्यापक,*
*57/8 त्रिकुटा नगर, जम्मू 180002*

इतिहास

# थंका चित्रकला

□ डॉ० अशोक जेरथ

थंका तस्वीरें वस्तुतः कपड़े पर बनाई जाने वाली बुद्धमत के दर्शन एवं उसके प्रचार को दर्शाती तस्वीरें होती हैं जिन्हें 'रोल' कर रखा जाता है। लगभग हर बौद्धमठ, जिसे गोम्पा की संज्ञा दी जाती है, में ऐसे अनेक थंका होते हैं जिन्हें समय-समय पर जनसाधारण के सामने खोला जाता है।

थंका चित्रकला का इतिहास बहुत पुराना है। यद्यपि इस चित्रकला के उद्‌भव में अनेक सिद्धांत प्रतिपादित किए जाते हैं पर यह सर्वविदित तथ्य है कि 'थंका चित्रकला' भारत से विभिन्न देशों में पहुंची। और भारत में वस्त्र के फलक पर बनाए जाने वाले चित्रों का प्रचलन महात्मा बुद्ध के जीवन काल से ही हो चुका था। प्राचीन भारत में उस समय दो राज्यों के सम्राट उत्यायन और बिम्बिसार एक दूसरे के परम मित्र थे। ये दोनों राज्य वर्तमान बिहार के क्षेत्र में स्थित थे। दोनों सम्राट एक दूसरे को तोहफे देते थे और एक दूसरे के लिए बढ़चढ़ कर कुछ करने के लिए तत्पर रहते। एक बार उत्यायन ने बिम्बिसार को कुछ बेशक कीमती हीरे-जवाहरात भेंट में भेजे जिनका मूल्य निर्धारित नहीं किया जा सकता था। बिम्बिसार भी उत्यायन को कुछ ऐसी ही भेंट देना चाहता था। जो अमूल्य हो पर वह सोच-सोच कर परेशान रहने लगा कि ऐसी कौन सी भेंट हो सकती है। सभी मंत्रियों ने अपनी समझ के अनुसार सुझाव दिया पर राजा की चिंता दूर नहीं हुई कि उसके अमात्य ने एक प्रबल सुझाव दिया कि राज्य में एक से एक बढ़कर चित्रकार हैं क्यों नहीं महात्मा बुद्ध की तस्वीर सुनहरे रंगों में बनाकर भेजी जाए। चूंकि उत्यायन भी महात्मा बुद्ध का अन्यतम भक्त था अतः निश्चय ही उसके लिए बुद्ध की तस्वीर से कीमती और क्या भेंट हो सकती थी। बिम्बिसार को सुझाव भा गया। तुरंत वह महात्मा बुद्ध की सेवा में उपस्थित हुआ और प्रार्थना की कि वह चाहता है कि उसके चित्रकार महात्मा का चित्र अंकित करें। महात्मा बुद्ध के सहमत होने पर सम्राट ने अपने चुनींदा चित्रकार महात्मा बुद्ध की सेवा में भेज दिए।



इन चित्रकारों ने बहुत प्रयास किया पर जब भी तूलिका थाम कर महात्मा बुद्ध की तस्वीर बनानी चाही तो अचानक चारों ओर रोशनी का पुंज फैलाकर उन्हें चकाचौंध कर देता। कई दिन हो गए पर वह कुछ भी नहीं कर सके तो एक दिन महात्मा बुद्ध को अकेला पाकर वे उनके आगे नतमस्तक होकर प्रार्थना करने लगे कि उन्हें महात्मा अपना आर्शीवाद दें ताकि वे अपना कार्य पूरा कर सकें तो महात्मा बुद्ध हंस पड़े और उन्हें साथ लेकर एक सरोवर के किनारे पहुंचे और बोले कि प्रत्यक्ष में वे कभी भी उनका चित्र बनाने में समर्थ नहीं होंगे अपितु जल में उभर रहे महात्मा के प्रतिबिम्ब को वे

# रात भर कुत्ते ऊँघते थे

चमन लाल 'चमन'
हिंदी अनुवाद : बदरीनाथ कल्ला

रात भर कुत्ते ऊँघते थे,
उसी अनुमान से, उसी बल से,
जो उन्हें गत कई वर्षों से था
जिसने मुझे झपकी तक न लगने दी।

देखा जाए तो
मैं असल में सोया नहीं हूँ
यदि मुझे असली नींद आती
मेरे रोम-रोम में शांति मिलती
तो-कितनी ही माल-जैसी सुन्दरियाँ
मेरे आँख रूपी चश्मों में नहाकर
शीतलता अनुभव करके संतृप्त हो जातीं
कपोत दूत से संदेश पाकर मैं भी
सरों तथा शिखरों पर उड़ जाता।

शहजादा, परी को जीतने के लिए
माघ का शिशर (पथरीला बर्फ) धूप ने चूसा होता
स्वप्न-कोष्ठों में कपूर जलता होता
दीपक के तृण-दीवट पुलों के नीचे बहते
बादशाह तो बारादरी पर कपोतों को उड़ाते
वह नीम बेहोशी
वात्सल्यमयी करामात
श्वासोश्वास होता न भी होता





प्रत्यंग में फूटा हुवा लावा शांत हो जाता
मेरे रोम शांत होते,
ये यूँ ही नहीं ऊँघते
कहते जहाँ मनुष्य सनमुख न होते
वहाँ कुत्ते पलते
लगता मुझे कि इस नगर में कुछ भावी है
मेरे सपने इसी तरह टूटते रहेंगे।

कश्मीरी कविता

# वितस्ता

## चमनलाल 'चमन'

हिंदी अनुवाद : डॉ० बदरीनाथ कल्ला

है यह वितस्ता मेरी
सदियों से मेरी मित्र

है परिचित यह श्वास-श्वास से
है शाद्वल इससे पर्यावरण
वृक्षों का सघन स्थल
चिनार की शीतलता
गुलाब का खुमार

दिया सब कुछ इसने
है प्रवाह इसका
अपनी गति से अविराम

है विश्वास मुझे
काटेगा न मेरा पथ
न किसी के कहने से
करेगा देश का विनाश ।

कोशुर समाचार - मई, 1993



# यादें

1. दु:ख किसका
   दु:ख कैसा।
   सुख सब का,
   दु:ख
   केवल मेरा!!

2. दु:ख की यादें
   दु:ख में डूबी।
   दु:ख के सपने
   सुख की यादें,
   मिल न सकतीं
   बेदिल तुम में।।

3. कुछ पाया,
   कुछ खोया,
   पाया खोया,
   खोया पाया।
   उसने यहां
   किसने कहां,
   मैंने
   केवल
   सब खोया।।

4. यादें यास,
   क्यों सताएं,
   भटकते किस्से
   कहकहे
   बुझते वलवले,
   आतिश-बाज़ी,
   काले बादल,
   बहते आंसू
   बन गईं आह।
   यादें,
   फिर यादें,
   लिपट गईं
   बेदिल प्यारे।।

5. यादें
   किनकी यादें?
   टूटे रिश्ते,
   नाते बंधन
   केवल यादें
   इस बंधन की,
   उस रिश्ते की,
   हंसाएं
   रुलाएं
   जीवन को
   मुरझा जो
   कभी का!!

6. सुनूं क्या?
   लिखूं क्या?
   जीवन बीता
   वर्णन में।
   मुस्काई
   जो लता थी
   लिपटी थी।
   सच!
   (देखो जो)
   दुख से पगी
   आहें थी
   कसौटी
   यादों की।।

# कड़वा सत्य

— डॉ. बी.एन. कल्ला

अहो सुन्दरमुद्यानं कुङ्कुम् पुष्पवासितम्।
वसन्ततौं कथं नष्टं झञ्झावातेन सांप्रतम्।।
(काश्मीर शतक से)

अर्थ—बहुत ही आश्चर्य की बात है कि केसर के फूलों से सुगंधित यह सुन्दर बाग कैसे मौसम बहार में आंधी व तूफान से उजड़ गया?

मैं पापी तथा अपराधी हूं
क्यों मैं ने विष का वृक्ष स्वयं बो दिया?
मैं आज पांच हजार साल के बाद इसका फल भुगत रहा हूं—
कैम्पों में भग्न-देवालयों तथा धर्मशालाओं में।
यद्वा तद्वा कालयापन कर रहा हूं
चौदहवीं शती में क्यों मैंने विदेशियों को आश्रय दिया?
मेरी बुद्धि क्यों भ्रष्ट हो गई?
क्यों मैंने उन पर विश्वास किया?
1339 ई में शाहमीर द्वारा कूटा रानी के क़त्ल को क्यों मैंने भुला दिया?

क्यों मैंने सिकन्दर बुतशिकन की अमानवीय यातनाओं को आसानी से विस्मृत कर दिया?

क्यों मैंने पठान शासकों के अत्याचार, अनाचार, पापाचार तथा दुराचार को सहा?

पांच सौ साल के अंधकारमय सुल्तान शासन को क्यों मैंने भुलाया?

क्योंकि मैं अहिंसावादी, सहिष्णु तथा शांतिप्रिय था।

मेरे पूर्वजों ने इस अत्याचार के विरुद्ध शस्त्र क्यों न उठाए?

मैंने **'न भट्टोऽहं न भट्टोऽहम्'** (मैं कश्मीरी ब्राह्मण नहीं हूं, मैं कश्मीरी ब्राह्मण नहीं हूं) इससे क्यों कुछ नहीं सीखा? इस घटना से मेरी आंखें क्यों न खुल गईं?

क्या परशुराम ने ब्राह्मण होकर जुल्म खत्म करने के लिए शस्त्र नहीं उठाए थे?

मैंने अपने इतिहास को क्यों भुलाया?

1931 ई. में (डोगरा शासन काल में) कश्मीरी पण्डितों के विरुद्ध अभियान को मैंने क्यों विस्मृत कर दिया?

1984 ई. में कश्मीर से-कश्मीरी पण्डितों को निकालने के षड्यंत्र को तथा अनन्तनाग के अग्निकाण्ड की ओर मैंने क्यों ध्यान नहीं दिया? देवालयों के विध्वंस घर क्यों मैं—खामोश रहा?

मैंने संस्कृत साहित्य की सूक्तियों से क्यों सबक़ नहीं सीखा?

ब्राह्मण होकर भी मैंने 'मनुस्मृतिः' को क्यों भुला दिया?

क्या मनु का यह श्लोक मेरे लिए इस समय मार्गदर्शक सिद्ध नहीं हो सकता?

"आततायिनमायान्तं हन्यादेवाविचारयन्।
नाततायवधे दोषो हन्तुर्भवति कश्चन।।"

अर्थ—आततायी को अर्थात ज़ालिम को बिना विचारे तत्क्षण मारना चाहिए, क्योंकि आततायी के मारने में ^कोई दोष नहीं है।

^मारने वाले को

क्या गीताजी का यह संदेश इस आणविक युग में मेरे लिए प्रेरणादायक नहीं है—

स्वधर्मे निधनं श्रेयः परधर्मो भयावहः"

अर्थ—अपने धर्म पर मरना अच्छा है क्योंकि दूसरा धर्म भय दायक है।

क्यों मैंने शस्त्रों की पूजा की ओर तनिक भी ध्यान नहीं दिया? हजारों वर्षों से हम शास्त्रों की पूजा करते आ रहे हैं लेकिन शस्त्र पूजा की हमने उपेक्षा की, जबकि हमारे देवी-देवताओं ने दुष्टों के नाश के लिए समय समय पर हथियार उठाए तथा उनको मार दिया।

क्या मैं सनातन धर्म का पालक हूं?

क्या मैं आर्य धर्म पर विश्वास रखता हूं? आजादी के बाद मैंने शासक-वर्ग के दमन-चक्र को क्यों चुपचाप सहा।

सचमुच मैं पापी हूं
अपराधी हूं

(शेष पृष्ठ 64 पर)

(पृष्ठ 61 का शेष)

मैंने भक्षक को रक्षक मान लिया।।
दुर्जन को सज्जन,
शत्रु को मित्र,
हिंसक को अहिंसक,
दानव को मानव
शोषक को पोषक
विष को अमृत
राक्षस को देवता।

क्या धर्मशास्त्रों में मेरे लिए इसके प्रायश्चित का कोई विधान है?

मकान नं.1334, MIG [illegible]
सेक्टर-16 फरीदाबाद (हरियाणा)

श्री विद्याधरशतकम्   डॉ० बी० एन० कल्ला
रचयिता-

आषाढ शुक्ले त्रयोदश्यां जाताय विद्याधराय नमो नमः।

२. गणकाकस्य पुत्राय विद्याधराय नमो नमः।

३. 'हारमाली' गर्भजाताय विद्याधराय नमो नमः।

४. 'कंठदौम्यायनं' गोत्रोत्पन्नाय विद्याधराय नमो नमः।

५. कुन्दपुष्पदशनाय वि०

६. बिम्बफलाधराय वि०   कमललोचनधराय वि०

७. मस्तकतिलकभूषिताय वि०

८. चारुचिबुकाय वि०

९. विशाललताटाय वि०

१०. ~~स्न~~ श्वेतवसनधराय वि०

११. गौरवर्णशरीराय वि०

१२. नग्नशिरस्काय वि०

१३. सर्वलक्षणसम्पन्नाय वि०

१४. शरत् चन्द्ररूपाय वि०

१५. ~~ह~~ ~~दाढ़ी धराय~~ वि० असित~~श~~श्मश्रुधराय - वि०॥

१६. अचिन्त्यशक्तिरूपाय वि०

१७. ~~सच्चि~~ सत चित् आनन्दरूपाय वि०

१८. गुरोः रामस्य शिष्याय वि०

१९. जगत कल्याणकर्त्रे वि०

२०. लोक~~कष्ट~~ पीड़ा हराय वि०

२१. आर्त्त दुःख विनाशकाय वि०

२२. शारदापीठवासिने वि०

२३. सदाभक्तप्रियाय वि०

२४. जनकल्मषनाशकाय वि०

२५. सदा बुधजन पूज्याय वि०

२६. तत्त्व बोध प्रसारकाय वि०

२७. विबुधगण श्रेष्ठाय वि०

२८. शैशवात सात्विकरूपाय वि०

२९. भास्करवत तेजरूपाय वि०

३०. सत्त्वगुणस्वरूपाय वि०

३१. पद्मपत्रवत निर्लेपाय वि०॥

३२. तिरस्कृत सर्वदुःखाय वि०॥

३३. साक्षात अभिनवरूपाय वि०
३४. कश्मीरस्य सौरभाय वि०
३५. उच्चकुल समुद्भवाय वि०
३६. दुष्टदानव नाशकाय वि०
३७. उपदेशकाहाराय वि०
३८. विद्वत मूर्धन्यभूताय वि०
३९. अद्वैतमार्ग दर्शकाय वि०
४०. करुणारसभरिताय वि०
४१. त्रिविधताप हारिणे वि०
४२. दुःखदारिद्र्य हारिणे वि०
४३. ज्ञानविज्ञान रूपाय वि०
४४. सुभगाय सुशीलाय वि०
४५. सर्वदा सत्यरूपाय वि०
४६. सर्वदा शिवरूपाय वि०
४७. सर्वदा सुन्दर रूपाय वि०
४८. सर्वदा सत् स्वरूपाय वि०
४९. सर्वदा चित् स्वरूपाय वि०
५०. सर्वदा आनन्द रूपाय वि०
५१. भवपाशहारकाय वि०
५२. भुक्तिमुक्ति प्रदात्रे हि वि०
~~६~~५३. परमार्थ प्रदायिने वि०
५४. सर्वदा गंभीर रूपाय वि०
५५. सर्वशक्ति प्रदायिने वि०
५६. अद्वैत प्रचारकाय वि०
५७. सर्व मङ्गलकारिणे वि०
५८. शैवशास्त्रमर्मज्ञाय वि०
५९. तन्त्रशास्त्र धुरंधराय वि०
६०. हृत कमल विकासकाराय वि०
६१. काश्मीर कुङ्कुम प्रियाय वि०
६२. स्वतंत्र रूप चारिणे वि०
६३. जन्म मृत्यु विनाशकाय वि०
~~६४. कोकिल कण्ठ धराय वि०~~
~~६५. अमरेश्वर स्नाय वि०~~
~~६६. गृहस्थेऽपि आश्रमस्थाय वि०~~

7

# डॉ० बी० एन० कल्ला –राष्ट्रपति पुरस्कार सम्मानित:

मधु वाता ऋतायते मधु क्षरन्ति सिन्धवः
माध्वीर्नस्सन्त्वौषधीः॥
मधु नक्तमुतोषसो मधुमत्पार्थिवं रजः।
मधु द्यौरस्तु नः पिता॥
मधुमान्नो वनस्पतिर्मधुमां अस्तु सूर्यः।
माध्वीर्गावो भवन्तु नः॥
ऋग्वेदः–१.९०, ६–८

For us, who are desirous of prosperity,
Let winds flow sweet and bring riches,
Let rivers (and oceans) flow sweet and bring fortunes;
Let plants grow sweet and bring us food;
Let day and night be sweet and bring us comfort.
Let the mother earth and various countries on it be sweet and bring us fraternity.
Let our father, the upper region, be sweet
and give us good rains to prosper;
Let the trees be sweet and give us fruit and shade;
Let the sun be sweet and give us life; and
Let our animal wealth, thoughts and words be sweet
and bring us prosperity, wealth and friendship.

## 'मंत्रुक' काऽशरिस मंज़ हरतर Rigveda . 1.90.6-8.

यछुवन्य छ़िय अऽस्य पापर जाऽयी, फ़ीर्यतन चूवपाऽर्य मुशकुन वाव
वऽल्य वऽल्य यीतन स्वखु चिकु चाव, दियतन मेछर क्वलन हुंद आव
सदा वहार रूज़ितन वन संपदा, अन्नस ग्रख दीतन यि संपदा
प्रज़लितन हमेशि सोनङ्यकुलोन, स्वख दियतन असि द्यन क्यहो राथ,
माऽज बुतराथ तु ओंद पवरव दियतन, बाऽय वन्दतिस पोछर सदा,
विज़ि विज़ि सपदितन स्वकाऽल्य वर्षुन छाऽव्यतन लूख चूवपाऽर्य स्वखु-
वर्षुन, म्यवदार छायिदार कुल्यकट्य आऽसु यतन
तापु जुचु दियतन असि शेहजार,
दीयतन असि-वुन्य ज़ीवनदान, नऽव्यतन सोनुय मे पशुधन,
व्यचार तु शब्द आऽस्यतन मीठ्य, खुश्हाऽली दियी असि पद्यन-मीठ्य॥

चूवपाऽर्य



57/8 त्रिकूटानगर, जम्मू 57/8 TRIKUTANAGAR JAMMU. T.N. 2471616

